प्रकाशक :
राजेश कुमार पाण्डेय,
जय कृष्ण कुटी,
१७०१, चाँदनी चौक,
दिल्ली-६.



मूल्य १०) रु०

मुद्रक :
महारथी कार्यालय,
१८-दीवान हॉल, दिल्ली-६
द्वारा अजन्ता आर्ट प्रिंटर्स,
दरियागंज, दिल्ली-६.




भारत के राष्ट्रपति का सचिव,
राष्ट्रपति भवन,
नई दिल्ली.

SECRETARY TO THE PRESIDENT OF INDIA
RASHTRAPATI BHAWAN,
NEW DELHI.

September 30, 1972

## FOREWORD

I have gone through the book "GANARAJYA CHUMPOO" by Vidya-Vachaspati Pandit Parmanand Pande with great interest. The original is in Sanskrit but for the benefit of non-Sanskrit knowing readers the author has appended an easy but faithful rendering of the Slokas and prose in Hindi and English. This is, perhaps. the first attempt to write a book in three languages in conformity with the three language formula.



This book, written on the occasion of the Silver Jubilee of Indian Independence, gives a bird's eye view of India's achievements during the last twentyfive years. The author has first traced step by step the history of Delhi—the ancient capital of several empires and the goal of Indian Freedom Struggle as symbolised by Netaji's call of "Delhi Chalo". It is followed by an account of Delhi as the capital of India. Next is the section about principles, achievements and dreams of our national leaders from Mahatma Gandhi to our present Prime Minister, Mrs. Indira Gandhi. The last part very aptly covers the concept of secularism, India's role in the liberation of Bangla Desh, Bank nationalisation, etc.

I have great pleasure in commending this book to the public, which links Delhi's past history with the emergence of Delhi as a symbol of India's unity.

—*Nagendra Singh*



# दो शब्द —

वैद्यरत्न परमानन्द जी से मेरा परिचय आरम्भ में उस समय हुआ था जब सन् १९२१ में महात्मा गाँधी ने दिल्ली में आत्मशुद्धि के लिए २१ दिन का उपवास किया था। वैद्य परमानन्द जी उस समय डाक्टर अन्सारी और मसीहुलमुल्क हकीम अजमल खां साहब के साथ गांधी जी के स्वास्थ्य की देख-भाल करने वाले चिकित्सकों के पेनल में थे। उसके बाद तो समय-समय पर अपनी चिकित्सा के सम्बन्ध में मेरा उनसे सम्पर्क बना रहा। जहां तक मेरा ज्ञान है, चिकित्सा के क्षेत्र के साथ-साथ समाज सेवा के क्षेत्र में भी वैद्य जी की प्रतिष्ठा जनसाधारण और शासक वर्ग, दोनों में समान रूप से आज तक अक्षुण्ण बनी हुई है।

इनके द्वारा लिखित 'गणराज्य-चम्पू' को मैंने आद्योपांत देखा और समझा है। इसमें इनके देश-प्रेम की भावना की झलक स्पष्ट दिखाई पड़ती है। देश के लिए कांग्रेस के नेताओं और शासकों ने जो कुछ किया है, उसे इन्होंने अपनी पुस्तक में सराहा है। वह उचित ही है क्योंकि वे वास्तव में नीर-क्षीर विवेकी हंस की तरह हैं जो जल को छोड़ दूध ही ग्रहण करता है। अस्तु!



स्वतंत्रता प्राप्ति से लेकर आज तक की राष्ट्र की उपलब्धियों का बड़ा ही सुन्दर वर्णन तो वैद्य जी ने किया ही है, देश के अब तक के तीनों राष्ट्रपतियों और तीनों प्रधान मन्त्रियों के सचित्र परिचय एवं उनकी सेवाओं और उपलब्धियों का सजीव और संक्षिप्त चित्र प्रस्तुत करके पुस्तक में चार चाँद लगा दिये हैं।

पुस्तक के प्रारम्भ में भारत की राजधानी दिल्ली के प्राचीनतम रूप से लेकर उसके आधुनिकतम रूप को चित्रित करते हुए उसके







क्रमिक परिवर्तनों की जो झाँकी दी है, उससे भारतीय गण-राज्य की आज की गौरवमयी राजधानी के संघर्षपूर्ण इतिहास की एक भव्य झलक पाठकों को मिल जाती है, जिसके बिना वर्तमान राजधानी दिल्ली का कितना भी गौरवपूर्ण वर्णन क्यों न होता, वह अधूरा सा प्रतीत होता। इस की एक विशेषता यह भी है कि वर्णन में किसी भी सम्प्रदाय के प्रति कहीं भी कोई दुर्भावना व्यक्त नहीं की गई। हमारे देश का सेकुलरिज्म इस रचना में पूर्णतः प्रतिबिम्बित होता है। वास्तव में वैद्य परमानन्द जी इसके लिए बधाई के पात्र हैं।

(ना, म - सहाय)

२१-८-१९७२





## शुभ-कामना—

**परमानन्द संभूता परमानन्द दायिनी ।**
**गणराज्याह्वयाचम्पूः गणराज्याय जायताम् ।।**

विद्यावाचस्पति श्री परमानन्द शास्त्रि पाण्डेय वैद्यरत्न महोदयेन प्रणीता गणराज्य नाम्नी चम्पूः मया साद्यन्तमालोकिता निदिध्यासिताच । संस्कृत भाषायामीदृग्विधं पुस्तकं विद्वज्जन हृदयाकर्षकं नूनं न्यूनं ममदृष्टिपथ आयातम् । अत्र राष्ट्रपितुर्महात्मनोगान्धेः चतुर्णां महामहिम्नां राष्ट्रपतीनां भारत-भाग्य विधातृणां त्रयाणां भारतस्य प्रधानमंत्रिणां च साङ्गोपांगं वर्णनं वरीवर्ति । स्वतंत्र भारतस्य पुनर्जगगुरु पदवीमारूढस्य रजतजयन्ती महोत्सवोप्यत्र वर्णितोऽस्ति । एतस्य चाभूतपूर्वकार्यस्यकर्तारो वैद्यरत्न महोदया नूनमभिनन्दनीयाः सन्ति ।

**—म० म० छज्जूराम शास्त्री विद्यासागरः**
अध्यक्ष : संस्कृत प्रचारक मण्डल, दिल्ली
१५ अगस्त, १९७२



# प्रारंभिकी—

अनेक शताब्दियों की दासता और उसके विरुद्ध संघर्ष करते हुए भारत ने पच्चीस वर्ष पूर्व न केवल अपनी खोई हुई स्वतन्त्रता ही प्राप्त की अपितु राजतन्त्र एवं एकतन्त्र के निरंकुश शासन की इकाइयों के अभिशाप से भी छुटकारा पा लिया। आज भारत का गणराज्य विश्व का सबसे बड़ा गणराज्य है। इस स्वतन्त्र भारतीय गणराज्य की २५वीं वर्षगांठ की जयन्ती के पुण्यपर्व पर मैंने इस 'गणराज्य-चम्पू' नामक काव्य के प्रणयन का संकल्प लेकर जहाँ राष्ट्र के प्रति अपनी आन्तरिक श्रद्धा-भावना को व्यक्त किया है वहाँ भारत को एक सूत्र में पिरोने वाली संस्कृत भाषा के मूल के साथ राष्ट्रभाषा हिन्दी तथा बहुजन प्रयुक्त अंग्रेजी में उसका अनुवाद प्रस्तुत करके शासन द्वारा समर्थित त्रिभाषा फार्मूले को भी व्यावहारिक रूप दिया है। इस रचना को चम्पू नाम इस लिए दिया गया है कि इसमें विभिन्न प्रयुक्त भाषाओं के गद्य-पद्य का मिश्रण है। इसमें पिछले पच्चीस वर्षों में भारतीय गणराज्य के अभ्युदय और

विकास की झाँकी तो है ही, भारत की राजधानी दिल्ली के प्रारम्भ से अब तक के उत्थान-पतन का संक्षिप्त इतिहास भी है ।

आशा है सहृदय पाठकों को मेरा यह छोटा-सा प्रयास निश्चय ही पसन्द आयेगा । शीघ्रता के कारण यदि इस कृति में कुछ भूलें रह गई हों तो विद्वद्वृन्द मुझे उसकी अवश्य सूचना देने की कृपा करें, जिससे अगले संस्करण में उन्हें ठीक किया जा सके ।

इस कार्य में मुझे आचार्य श्री कृष्णचन्द्र शास्त्री ने जो सहयोग दिया है उसके लिए मैं उनका कृतज्ञ हूं । श्री 'रवि' बाबू एवं श्री 'महारथी' जी ने जिस सौजन्य से पुस्तक के मुद्रणादि का कार्य किया उसके लिए वे धन्यवाद के पात्र हैं ।

जय कृष्ण कुटी,
१७०१, चान्दनी चौक, दिल्ली-६

दिनांक : १५ अगस्त १९७२

विदुषां वशंवदः
परमानन्द पाण्डेयः

# श्री गणेशाय नमः

गणानां त्वा गणपति ँ हवामहे प्रियाणां त्वा प्रियपति ँ हवामहे निधीनां त्वा निधिपति ँ हवामहे वसो मम। आहमजानि गर्भधमा त्वमजासि गर्भधम् ॥ १९ ॥

शुक्ल यजुर्वेद संहिता २३ अध्यायः

गणों (प्रजा गणों) के मध्य में हम तुझ गणपति का आह्वान करते हैं। प्रिय मनुष्यों के मध्य में हम तुझ प्रिय शासक (पति) का आह्वान करते हैं। सुखनिधियों के मध्य में हम तुझ निधिपति का आह्वान करते हैं। हे प्रकाश रश्मि अथवा शिव

We invoke you as Ganapati amongst the Ganas (people);
We invoke you as the beloved ruler amongst the human beings so dear;
We invoke you as the lord of treasures amongst all treasures of happiness;

स्वरूप (वसु) हम तेरा आह्वान करते हैं। तू अन्न (गर्भ) को धारण करने वाला है। हम तेरे द्वारा धारण किये हुए अन्न को आकृष्ट करके अपने में डालते हैं। तू भी धारित अन्न को (प्रजा के लिए) आकर्षित कर (पृथ्वी में) डालता है।

We invoke you Oh ray of light or the benefactor (Vasu) !

You are the sustainer of all grains which we draw into ourselves; the grains which you send forth into the womb of earth (for the people).





# राष्ट्रगीतम्

जन-गण-मन अधिनायक जय हे, भारत भाग्य विधाता !
पंजाब सिन्ध गुजरात मराठा, द्राविड़ उत्कल बंग;
विन्ध्य हिमाचल यमुना गंगा, उच्छल जलधि तरंग;
तव शुभ नामे जागे, तव शुभ आशिष मांगे;
गाहे तव जय गाथा !
जन-गण मंगलदायक जय हे, भारत भाग्य विधाता !
जय हे, जय हे, जय हे; जय जय जय हे !





# कतिधा परिवर्तिता दिल्ली

**एषा दिल्ली नगरी स्वतन्त्रस्य भारतस्य राजधानी पदमध्यास्ते । अस्या बहुभिः शासकैः स्व-स्व-रुच्या वहुविध नामा कृतम् । दृष्टं ह्यनया नगर्या वारं-वारमुत्थान पतनञ्च । एषा बहुधा विनिर्मिता विनष्टाच ।**

**दिल्ली के परिवर्तन—**

यह दिल्ली नगरी स्वतन्त्र भारत की राजधानी के पद को सुशोभित कर रही है। अनेक शासकों ने अपनी-अपनी रुचि के अनुसार इस नगरी को विविध नामों से अलंकृत किया है। इसने अपने जीवन में अनेक उत्थान और पतन देखे हैं। बार-बार यह बनी और बिगड़ी है।

**VICISSITUDES OF DELHI—**

The city of Delhi enjoys the honour of being the capital of free India. Many rulers adorned this city with various names according to their own liking. This old city has seen several changes and upheavals in its long period of history. It flourished many a time and gone to wreck as well.





पुरा पाण्डवानां पाञ्चाल्या सह परिणयानन्तरं हस्तिनापुराधिपतिर्धृतराष्ट्रः स्व-कुलोत्पन्नं विरोधमुपशामयितुं तदानींतनं जन-शून्यं खाण्डवप्रस्थं स्वायत्तीकर्त्तुं तत्र च नूतनामेकां पुरीं विरचयितुं पाण्डुतनयात् अजिज्ञपन् ।

प्राचीनकाल में, पाण्डवों द्वारा द्रौपदी के साथ विवाह किये जाने के पश्चात्, अपने कुल में उत्पन्न विरोध को शान्त करने के लिए, हस्तिनापुराधिपति धृतराष्ट्र ने पाण्डु-पुत्रों को, जन-शून्य खाण्डवप्रस्थ पर अधिकार करके वहाँ एक नवीन नगरी का निर्माण करने की आज्ञा दी।

In ancient times after the marriage of the Pandavas with the Princess Draupadi, Dhritrashtra, the blind King of Hastinapur, in order to avoid disharmony in the royal family asked the sons of Pandu to occupy the barren land of Khandava Prastha and found a new city there.

अथ धर्म-सूनुर्युधिष्ठिरः कृष्णद्वैपायन पुरः सरं स्वकीयैश्चतुर्भिर्भ्रातृभिः साकं खाण्डवप्रस्थं प्रविवेश । तत्रचतदानीमिन्द्रप्रस्थ नाम्ना विश्रुतां स्वकीयां राजधानीं व्यरचयत् ।



तब धर्म-पुत्र युधिष्ठिर ने कृष्ण द्वैपायन व्यास तथा अपने चारों भाइयों सहित खाण्डवप्रस्थ में प्रवेश किया और इन्द्रप्रस्थ नाम से प्रसिद्ध अपनी राजधानी का निर्माण किया।

Then Yudhishthira along with his four brothers and Krishna Dwaipayan Vyas entered the territory of Khandava Prastha and founded there his capital city which came to be known as Indraprastha.

**नन्वियं नगरी स्वर्णकक्षाधिरूढा स्वमहिम्नाऽद्वितीया आर्यावर्तैक प्रधानभूता महाभारते समुपवर्णिता वर्तते। उक्तञ्च महाभारते—**

स्वर्ण कक्षा में आरूढ़ यह नगरी अपनी-महिमा से अद्वितीय और आर्यावर्त की प्रधान नगरी के रूप में महाभारत में वर्णित है। महाभारत में इसके सम्बन्ध में कहा है :-

This city has been graphically described as an unparalleled and the prime city of Aryavarta on account of its grandeur representing the golden age. In Mahabharata the city has been described as follows:-

**"विरोचमानं विविधैः पाण्डुरैर्भवनोत्तमैः।**
**तत् त्रिविष्टप-संकाशमिन्द्रप्रस्थं व्यरोचयत्॥"**

"विविध प्रकार के उत्तम स्वर्णिम भवनों से शोभित यह इन्द्रप्रस्थ नगरी इन्द्रपुरी के समान शोभायमान है।"

"This city of Indraprastha, adorned by excellent golden buildings of various types looks like the beautiful Indrapuri."

**अस्यां पुर्यां बह्वो विविध वर्णरोचमानाः पंकजबहुला जलाशया अधुनापि विराजन्ते।**

इस में विविध वर्णों के कमल पुष्पों से शोभित अनेक जलाशय आज भी विद्यमान हैं।

This city is even today decorated with a number of tanks full of lotuses of different colours.

**एवं किलैतिहासिकाः संगिरन्ते यत्खलु पाण्डवराज्यावसानोत्तरमद्यावधि "दिल्ली" अष्टधा निर्मिता ध्वस्ता परिवर्तिता चेति।**

इस प्रकार इतिहासकारों का कहना है कि यह 'दिल्ली', पाण्डवों के राज्य के बाद, आठ बार नष्ट, भ्रष्ट एवं परिवर्तित हुई है।

Thus historians hold the view that this city of Delhi, after the reign of Pandavas, was built, wrecked and changed eight times.

## — प्रथमं परिवर्तनम् —

यद्यप्यस्य पत्तनस्य नाम कदा कथं च दिल्लीति सञ्जातम् इति विवादास्पदमेव किन्तु सम्यग् विवेचनानन्तरं प्रतीयते यत् पञ्चाशत् खृस्ताब्दतः प्राग् दिल्लु नृपतिना स्वनाम्नैव "दिल्ली" ति संज्ञा दत्तेति सयुक्तिकमेवेदं प्रतिभाति ।

### पहला परिवर्तन —

इस नगर का नाम दिल्ली कब और कैसे हुआ — यद्यपि यह अभी तक विवादास्पद ही है, किन्तु सम्यक् विवेचन के बाद ऐसा प्रतीत होता है कि पचास ईसवी से पूर्व दिल्लु नामक राजा ने अपने नाम से ही इसका 'दिल्ली' नाम रक्खा। यह युक्तियुक्त भी प्रतीत होता है।

### THE FIRST CHANGE—

How and when this city acquired the name of Delhi is shrouded in mystery, but after careful research it becomes almost a settled fact that the name "Delhi" was given to this city by King "Dillu" who ruled it about 50 B. C.

## — द्वितीयं परिवर्तनम् —

द्वितीयानंगपाललेखतः प्रतिभाति यत् पञ्चाशदधिकदशशत ख्रिस्ताब्दे यद् द्वितीयं परिवर्तनमभूत् तञ्च लालकोट (पृथ्वीराजनृपतिनिर्मापित रक्त दुर्गम्) रायपिथोरेति च नाम्ना व्यवहृयते। सा च नगरी पृथ्वीराजराजधानी यत्र च यवनानां प्रथममाक्रमणमभूत् किंचातो लालकोट प्राचीरादेव बहिरागत्य आर्यवीरैः शत्रुसैन्यसमूहः समन्ततो ह्याक्रामितः यत्परिणामतोहि आक्रमणकारी शहाबुद्दीनाख्यो यवननृपः प्रपलायितः किञ्च कालांतरे कालवशात् पृथिवीराज नरपति निर्जित्य नगराधिपः सञ्जातः। दास वंश्यानां यवन नृपाणां चात्रैव राजधानी सञ्जाता अत्रैव प्रसिद्धा सुलताना रजिया नाम्नी राज्ञी राज्यमकरोत्।

**दूसरा परिवर्तन—**

द्वितीय अनङ्गपाल के एक लेख से ऐसा विदित होता है कि सन् १०५० में जो दूसरा परि-

**THE SECOND CHANGE—**

From an inscription ascribed to Anang Pal the second it transpires that the second

वर्तन हुआ वह लाल कोट (पृथ्वीराज द्वारा निर्मित लाल दुर्ग) या राय पिथौरा नाम से प्रसिद्ध हुआ। यही पृथ्वीराज की राजधानी थी जहाँ कि यवनों का प्रथम आक्रमण हुआ था। इसी लालकोट की प्राचीरों से बाहर आकर शत्रु की सेना पर चारों ओर से आक्रमण करके आर्य वीरों ने आक्रमणकारी मुसलमान बादशाह शहाबुद्दीन को परास्त करके भगा दिया था परन्तु कुछ समय बाद उसी ने पृथ्वीराज को परास्त करके इस नगर पर अधिकार कर लिया। गुलाम वंश के बादशाहों की यही राजधानी बना। यहीं रह कर प्रसिद्ध सुल्ताना रज़िया बेगम ने अपना शासन चलाया।

city of Delhi sprung up into existence some time about 1050 A. D. at the site of Lal Kot (the Red Fort constructed by Prithvi Raj) which came to be known by the name of Rai Pithora. This city was the capital of the Kingdom of Prithvi Raj and bore the brunt of muslim attack. It was from within the fore-walls of this city that the Rajput heroes inflicted a crushing defeat on the forces of the invading Muslim King Shahabuddin which made him seek safety in flight. By turn of the cycle of fortune, the same Shahabuddin defeated King Prithvi Raj and occupied this city. Thence forward the city became the capital of the Kings of Slave dynasty and it was at one time the seat of the court of the celebrated Sultana Razia.

## — तृतीयं परिवर्तनम् —

खिजिरुद्दीन कैकुबाद नरपतिः प्राक् त्रयोदशशताब्दीतो दुर्गसहितं किलोकड़ीति नाम्नीं नगरीं रचितवान् यद्ध्वंसावशेषेषु अद्यापि किलोकड़ी ग्रामस्तिष्ठति यो हि वर्तमान देहली नगरात् दरियागञ्जाभिमुखमोखलाख्य स्थान समीपे वर्तते; यत्र साम्प्रतमपि तृतीय-परिवर्तन भग्नावशेषा दृष्टिगोचरतामायान्ति । वर्तते चात्र हुमायूंनरपतिसमाधि स्थलम् ।

तीसरा परिवर्तन –

खिजिरुद्दीन कैकुबाद नामक बादशाह ने तेरहवीं शताब्दी में दुर्ग सहित किलोकड़ी नामक नगर की रचना की, जिसके खंडहरों पर आज भी इसी नाम का गाँव मौजूद है जो वर्तमान दिल्ली नगर से दरियागञ्ज की ओर ओखला के समीप है; जहाँ अभी भी तृतीय परिवर्तन के भग्नावशेष देखे जा सकते हैं। यहीं बादशाह हुमायूँ का मकबरा है।

THE THIRD CHANGE—

In the beginning of the 13th century A. D. Sultan Khizruddin Kaikubad laid the foundation of a fort at the site of Kilokri and the third city of Delhi sprung out about this place. Its ruins can still be seen round about Kilokri a village situated near Okhla. Humayun's Tomb is also situated near this place.

## — चतुर्थं परिवर्तनम् —

त्रयोदशशताब्द्यान्तिमे काले अलाउद्दीनखिलजी नृपेण सीकरीति नाम्ना नगरं स्थापितं तत्तु पृथ्वीराज निर्मापित लालकोट समीपे एव वर्तते। किञ्चित्कालानन्तरं तयोरन्तराले सुदृढ़ दुर्गमपि निर्मापितं येन द्वयोः नगरयोः सुशोभना सुषुमा संजाता संयोगाच्चैकतामगात् देहली। विस्तृतत्वेन शोभया च तदा बगदादादि महापत्तनान्यपि अतो लज्जन्तेस्म इति ऐतिहासिकाः कथयन्ति।

### चौथा परिवर्तन —

तेरहवीं शताब्दी के अन्तिम चरण में अलाउद्दीन खिलजी ने पृथ्वीराज द्वारा निर्मित लालकोट के समीप ही सीकरी नामक नगर बसाया तथा कुछ समय बाद इन दोनों के बीच में एक सुदृढ़ दुर्ग का निर्माण भी कराया जिससे दोनों नगरों की शोभा

### THE FOURTH CHANGE—

At the close of the thirteenth century Alauddin Khilji founded yet another city named Sikari close to Lalkot built by Prithvi Raj. A strong fort was also built by him between these two cities which also enhanced their beauty and helped in the natural

में वृद्धि हुई। साथ ही नगर का विस्तार भी स्वाभाविक रूप से हो गया। ऐतिहासिकों का कहना है कि इसके विस्तार और शोभा के कारण बग़दाद आदि महानगर भी इसके सामने लज्जित होते थे।

expansion of the city. Historians hold the view that the expansion and beauty of the city of Baghdad was insignificant compared to the expansion and beauty of this city.

**धनलोलुपेन मुगलतैमूरलंगाभिधेयेन १३९२ खिृस्ताब्देऽत्राक्रमणं कृतंविजयोन्मत्तेन तेन कारितश्च साधारण जनतायाः हत्याकाण्डः सर्वस्वापहारश्च। एवमुन्मत्तोहि स सोल्लासो मन्त्रिभिस्सह हृतश्रीकनगरं भ्रमणार्थं तत्र प्रविष्टः समन्तात् सुरम्याणि मण्डलाकृतिकानि सुदृढान्युन्नतानि गतश्रीकाणि हर्म्याणि समवलोकयन् पुरपरिभ्रमणश्चान्तः स यवन-प्रधान-प्रणतिस्थान (मस्जिद) माससाद दृष्ट्वा च तत्र प्रतीक्षापरान् यवनाचार्यान् योग्योपहारैः समतोषयन् इति इब्नबतूत महोदय लेखेन प्रतीयते।**

धनलोलुप मुग़ल बादशाह तैमूर लंग ने १३९२ ई० में इस महानगरी पर आक्रमण किया

According to the writings of Ibnabatut, greedy Mughal King Taimur Lang attacked

श्रौर विजयोन्मत्त होकर खूब लूट-मार श्रौर जन-साधारण की हत्याएं कीं। इस प्रकार अपने मंत्रियों के साथ वह बड़े उल्लास में भर कर, भ्रमण के लिए प्रविष्ट हुआ तो उसने वहाँ चारों ओर मण्डलाकार ऊंचे ऊंचे विशाल भवन देखे। इसके बाद वह यहाँ की प्रमुख मस्जिद में गया और वहाँ प्रतीक्षारत मुल्लाओं और मौलवियों को इनाम-इकराम देकर सन्तुष्ट किया ऐसा इब्न बतूत के लेख से प्रतीत होता है।

this Great city in 1392 A.D. On achieving victory he awarded his army-men the entire city and its people to collect wealth and effect killings to their full. Thus, accompanied with his ministers and army-men, when he entered this great city, he saw great buildings encircled with domes. After this he went to the famous mosque of this great city and offered rewards and presents to all the mullas and maulvis present there.

पृथ्वीराज निर्मितनगर (लालकोट) समीपे एवेतन्नगरं वर्तते यस्य परितोह्ये-कादशहस्त परिमितविस्तृतमनेक प्रकोष्ठकाभिव्याप्तं प्राचीरं सुविभाति एषु प्रकोष्ठकेषु सुनिहिता ह्यन्नराशिः महतापि कालेन न विकृतिमेति इति जनश्रुतिः।

पृथ्वीराज निर्मित नगर (लालकोट) के समीप ही यह नगर है जिसके चारों ओर ग्यारह-ग्यारह हाथ के अनेक प्रकोष्ठों से व्याप्त एक सुव्यवस्थित प्राचीर शोभित है। इन कोठों में भरी हुई अन्न राशि बहुत समय तक नहीं बिगड़ती थी ऐसी जन-श्रुति है।

This city is near the Lalkot founded by the Emperor Prithvi Raj. It was surrounded by big wall containing beautiful store-houses measuring 5 to 6 yards each way. It is said that grains stored in these store-houses did not get spoiled for a long time.

**वर्तमान देहलीतो गुरुग्राम गामिनो मार्गस्य वामतः प्रायः क्रोशत्रयदूरस्थः शाहपुराभिधो ग्रामः सीकरीदुर्गं स्मारयति। जहाँपनाह महाराजकीय खण्डित नगरमार्गो लालकोट भग्नावशेषञ्च मध्ये समायान्ति। पृथ्वीराजनिर्मितस्तूपात् (कुतुब मीनार) वामतो लालकोट स्थाने पृथ्वीराजनिर्मितदुर्गस्य द्वारमासीत्।**

वर्तमान दिल्ली से गुड़गाँव जाने वाले मार्ग के बाईं ओर प्रायः तीन कोस दूर स्थित शाहपुर ग्राम सीकरी के दुर्ग की याद दिलाता है। जहाँपनाह

On the left side of the road leading from the existing Delhi city to Gurgaon at a distance of about 6 or 7 miles a small village

महाराजकीय मार्ग तथा लाल कोट के भग्नावशेष बीच में ही आते हैं। पृथ्वीराज द्वारा निर्मित स्तूप (कुतुब मीनार) से बाईं ओर लाल कोट स्थान पर पृथ्वीराज द्वारा बनाये दुर्ग का द्वार था।

Shahpur by name is situated which is now the memorial of the Sikari Fort. The ruins of Jahan Panah, the Royal Highway and the Lal Kot can be seen on the way. To the left of the great minaret (Qutub Minar), built by Prithvi Raj, there was the Gateway of the fort of Prithvi Raj at the place of Lal Kot.

## — पञ्चमं परिवर्तनम् —

गयासुद्दीनतुगलकयवननृपेण १३२१ खिृष्टाब्दे स्तूपात् दक्षिणतः प्रायो गव्यूतिमतिक्रम्य "तुगलकाबाद" इतिनाम्ना बहुवर्षायासेन निर्मापितमभूत् यस्य ध्वंसावशेषाः साम्प्रतमपि दृष्टिपथमायान्ति। नगरमिदं तत्पुत्र मुहम्मद तुगलक शासनकाले एव नाशमुपागतः।

**पांचवां परिवर्तन —**

सन् १३२१ ईसवी में कुतुब मीनार से प्रायः एक-दो कोस दूर ग़यासुद्दीन तुग़लक ने बहुत वर्षों के परिश्रम से 'तुग़लकाबाद' नामक नगर का निर्माण कराया जिसके ध्वंसावशेष आज भी दिखाई पड़ते हैं। यह नगर उसके पुत्र मुहम्मद तुग़लक के समय में ही नष्ट हो गया।

**THE FIFTH CHANGE—**

The city of Tughlakabad was got built by Gayasuddin Tughlak in the year 1321 A.D. at a distance of about 3 miles from Qutub Minar within a period of several years. Its ruins can be traced even today. This city was rendered desolate during the reign of Gayasuddin Tughalak's son.

महात्मा शेख निजामुद्दीन औलिया महोदयोनगरनिर्माणकाले गयासुद्दीनराज-सभामलञ्चकार किन्तु कालान्तरे परस्परं वैमनस्यँ जाते शशाप राजानं तत्रत्य गुर्जरवांस्त च सोऽयं शापः सर्वात्मना पूर्णोऽभूत् तन्नाशस्तु तदैव तत्पुत्र द्वारासंजात। गुर्जराणामपि दिनैः दिनैः हानिरभूत्।

महात्मा शेख़ निजामुद्दीन औलिया नगर-निर्माण के समय ग़यासुद्दीन की राजसभा की शोभा बढ़ाते थे। परन्तु बादशाह से मन-मुटाव होने पर एक समय शेख़ साहब ने बादशाह को तथा वहाँ की गूजर बस्ती को शाप दे दिया। परिणाम स्वरूप तुग़लकाबाद का नाश तो ग़यासुद्दीन के पुत्र द्वारा ही हो गया तथा गूजरों की भी दिन प्रति दिन हानि होती चली गई।

The famous Sheikh Nizamuddin Aulia adorned the Durbar of Gayasuddin Tughlak when the city was being built up. But due to the ill feeling created between the Aulia and the Sultan the former cursed the latter and the Gujar population of the area. As a consequence of the curse inflicted by the Aulia, Gayasuddin met his end at the hands of his own son, and the Gujar population started receding day by day.

**"हनूज दिल्ली दूरस्त" अधुनातु दिल्ली दूरे इत्युक्तिर्हि औलिया महोदयस्यैव।**

इस सिलसिले में औलिया महोदय ने यह उक्ति कही थी कि 'हनूज़ दिल्ली दूरस्त' अर्थात् अभी दिल्ली दूर है। यह उक्ति आज एक मुहावरा बन गई है।

In the context of course episode the Aulia had said "Hanooz Dilhi Door Ast, i.e. Delhi is still far off". This sentence has now gained the currency of a proverb.



स्ववध षडयन्त्रसमाचारभीतोगयासुद्दीननृपो यदा तुगलकाबादनगरं त्वरितमागतो दण्डयितुं औलिया महोदयं । तदागमनसमाचारं निशम्य तदैवोक्तंमौलिया महोदयेन "अधुनातु दिल्ली दूरे ।" इति । अर्थात स मां दण्डयितुमागच्छति किन्तु दिल्ली दूरे वसति स तु मार्गे एव समाप्तिं गमिष्यति इति ।

अपने वध के षडयन्त्र के समाचार से डर कर औलिया महोदय को दण्ड देने के अभिप्राय से जब वह दिल्ली की ओर आ रहा था तो इसे सुन कर निज़ामुद्दीन औलिया महोदय ने कहा था कि 'अभी दिल्ली दूर है'। कहते हैं कि बादशाह औलिया महोदय को दण्ड देने के लिए दिल्ली पहुंच ही नहीं पाया, रास्ते में ही उसकी मृत्यु हो गई।

While Gayasuddin Tughlak was returning Delhi on hearing the rumour about a conspiracy by the Aulia against him the Aulia had said, "Hanooz Dilli Door Ast i.e. Delhi is still far off," The story has it that the Sultan could never reach Delhi to punish the Aulia and died on the way.

इन्द्रप्रस्थोदकहर (नहर) समीपे औलिया महोदयस्य समाधिरस्ति ।



इन्द्रप्रस्थ नहर के समीप महात्मा निज़ामुद्दीन की समाधि आज भी मौजूद है, जहाँ प्रतिवर्ष हज़ारों की संख्या में उनके भक्त आकर उस पर श्रद्धा के फूल चढ़ाते हैं।

The tomb of Nizamuddin is situated on the bank of a dry canal near Indraprastha where thousands of devotees of the Aulia assemble every year to offer flowers at his tomb.



## — षष्ठम् परिवर्तनम् —

मुहम्मद तुगलकेनैव गयासुद्दीनानन्तरं सिंहासनारूढ़ेन तुगलकाबाद दक्षिणप्राचीर संलग्नं सदुर्गं नगरम् निर्मापितम् यत्तु "आदिलाबादेति" नाम्ना प्रसिद्धम्। किञ्च प्रजा पीडनपरस्य तस्य शासनकाले एव नगरमिदं हतश्रीकं जातम्। नृपोयं अत्याचारपरः परमलोभी सहसैव दक्षिणदेवगिरिपत्तनं राजधानीत्वेन स्वीकृत्योद्घुष्टमनेन यत्सर्वोऽपि प्रजाजनः ससाधनस्तूर्णं तत्रोपतिष्ठतामिति। दीनकः प्रजाजनो दुःखसागरे न्यमज्जदिव महच्च कष्टमनुभूतं तत्प्रयाणे। अनेन पृथ्वीराजनिर्मितं देहलीनगरं तथा ध्वस्तं यथा नैकः सार-

मेयोऽपि तत्रावसत् । दौर्भाग्यादेव दुष्कालोऽप्यजृम्भत । हिमवन्तं गिरमुल्लंघ्य चीनदेशाक्रमणमप्येतस्यैव नृपस्य मनस्यायातम् । पित्तलरंगादिनिर्मिता राजमुद्रा अप्यनेनैव नृपेण प्रचालिताः प्रजाजनश्च तद् ग्रहणे हठाद् विवशतां नीतः । फलतो देशेदुःखं दारिद्रयञ्च व्यवर्धत । तुगलकाबादनगरस्य ध्वंसावशेषेष्वधुनापि ता लभ्यन्ते ।

छठा परिवर्तन—

मुहम्मद तुग़लक ने ग़यासुद्दीन के बाद सिंहासनारूढ़ होने पर तुग़लकाबाद की दक्षिण प्राचीर से लगा हुआ 'आदिलाबाद' नाम से प्रसिद्ध नगर का निर्माण दुर्ग सहित कराया। प्रजा-पीड़क इस बादशाह का यह नगर इसके शासन काल में ही श्रीहीन हो गया। महान अत्याचारी और परम लोभी यह बादशाह देवगिरिपत्तन को अपनी राजधानी स्वीकार करके चल दिया तथा सम्पूर्ण प्रजा-

THE SIXTH CHANGE—

After the death of Gayasuddin, Mohammad Tughlak ascended the throne. He built a new city and a fort adjacent to the southern wall of Tughalakbad and gave it the name "Adilabad". But the existence of this city came to an end along with the expiry of his troublesome reign. Mohammad Tughalak was a very cruel and greedy king. One day an idea of establishing his capital at

जनों को आदेश दिया कि सभी अपने साजो-सामान के साथ वहीं पहुंचें। दीन प्रजाजनों ने वहाँ जाने में महान् कष्ट का अनुभव किया। इस प्रकार पृथ्वीराज निर्मित दिल्ली नगरी वीरान हो गई और एक शृगाल तक भी वहाँ नहीं रहा। दुर्भाग्य से इसी समय दुर्भिक्ष भी पड़ा। इसी बादशाह ने हिमालय पर्वत को पार करके चीन देश पर आक्रमण करने की योजना बनाई थी। इसी ने पीतल तथा रांग आदि की मुद्राएं भी प्रचलित कीं तथा प्रजा को उन्हें लेने के लिए बाध्य किया। परिणाम यह हुआ कि देश में दुःख और दरिद्रता बढ़ गई। वे सिक्के आज भी तुग़लकाबाद के ध्वंसावशेषों में प्राप्त हो जाते हैं।

Deogiri in the South came to his mind. He, at once, ordered all his subjects to move with all their belongings to Deogiri. The poor subjects experienced indescribable difficulties and hardships. Thus the splendid city, Delhi, of Prithvi Raj was destroyed and not even a jackal was to be found there, Unfortunately at that very time Delhi had to face an acute condition of famine. Again an idea struck to the mind of the Sultan to invade the country of China having crossed over the Himalayas. The Sultan issued copper and lead coins and forced his subjects to accept them which caused poverty and troubles to increase all the more in the country. Such coins are still to be found occasionally in the ruins of Tughalakabad.

## — सप्तम् परिवर्तनम् —

एतद् फिरोजाबादेति समाख्यायते। मुहम्मद तुगलक पुत्रेण फिरोजशाहनृपेण नगरमिदमुक्तदेहलीमुत्तरेण वर्तमान देहलीनगरं निकषा १३५० तमेशवीयवर्षे संस्थापितमभूत्। वर्तमानदेहलीनगरस्य दक्षिणेभागे जामामस्जिद, कालीमस्जिद, सीतारामबाजारादि संगतं तस्मिन् फिरोजाबादे संमिलितमासीत्। वर्तमान देहलीद्वाराद् बहिः प्रायः सहस्र हस्तमितभूमिभागादारात् वर्तमान मौलाना आजाद मैडिकल कालेजाभिमुखं फिरोजशाहनिर्मितं दुर्गं दर्शनीयस्थानेष्वन्यतममस्ति।

**सातवां परिवर्तन—**

मुहम्मद तुग़लक के पुत्र फ़िरोज़शाह ने सन् १३५० ईसवी में दिल्ली के उत्तर में फ़िरोज़ाबाद नाम की राजधानी का निर्माण किया। वर्तमान

**THE SEVENTH CHANGE—**

Mohammad Tughalak's son Feroz Shah built his capital in 1350 A.D. to the north of the present Delhi and called it

दिल्ली नगर के दक्षिण में स्थित जामा मस्जिद, काली मस्जिद, सीताराम बाज़ार आदि भाग उसमें सम्मिलित थे। वर्तमान दिल्ली दरवाजे से प्रायः पाँच सौ गज़ आगे मौलाना आज़ाद मैडिकल कालेज के सामने फ़िरोज़शाह निर्मित फ़िरोज़शाह कोटला एक मोहक और दर्शनीय स्थान है।

Ferozabad. The southern portion of the present Delhi which includes the Jama Masjid, the Kali Masjid and the Sitaram Bazar, formed a portion of Ferozabad. On the opposite side of the present Maulana Azad Medical College, outside the Delhi Gate, stands the Fort of Feroz Shah which is called Feroz Shah Kotla. On the top of the Fort a stone pillar of Ashoka is erected with Brahmi inscription on it.

## — अष्टम परिवर्तनम् —

शाहजहांनृपतिनिर्मितत्वेन शाहजहांनाबादाख्यम्। पञ्चममुगलसम्राटशाहजहाँ-नृपेण १६३८ खीष्टाब्दे अस्य नगरस्य परिवर्तनं समारब्धम्।

**आठवां परिवर्तन—**

बादशाह शाहजहाँ द्वारा निर्मित शाहजहाँ-नाबाद नाम से सन् १६३८ ई० में दिल्ली नगर में आठवाँ परिवर्तन प्रारम्भ हुआ।

**THE EIGHTH CHANGE—**

The city of Delhi saw the eighth change in the year 1638 when Shah Jahan built another city by the name of Shah Jehanbad.

## — नवम् परिवर्तनम् —

**एकादशाधिकोनविंशतिर्वत्सरे श्री जार्जपञ्चम महोदयेन नवदिल्या (न्यू दिल्ली) निर्माणार्थमाज्ञा प्रदत्ता। सैषा नवीना दिल्ली साम्प्रतम् भारतस्य राजधानी भूता विराजते नव वधूरिव।**

**नौंवां परिवर्तन—**

सन् १९११ के नवम्बर में श्री जार्ज पंचम महोदय ने नौंवीं दिल्ली (नई दिल्ली) के निर्माण

**THE NINTH CHANGE—**

In 1911 King George V, the British Ruler of India ordered the construction of

की आज्ञा दी । यही नई दिल्ली १९४७ से स्वतन्त्र भारत की भी राजधानी बनी ।

the ninth city which is now popularly known as New Delhi and is the seat of the Government of India since the year 1947 when India won her freedom.

**सन् १९४७ तमे वर्षे वहूनां देशभक्तानां, नेतृणां चात्माहुतिभिः, यदा भारतं स्वतन्त्रं जातं तदातः इयं स्वतन्त्र भारतस्य राजधानी अस्ति, इयं हि द्विधा विभाजिता अस्ति नव दिल्ली प्राचीना दिल्ली च ।**

सन् १९४७ में बहुत से देश भक्तों और नेताओं की आत्माहुति से जब भारत स्वतन्त्र हुआ तब से ही यह स्वतन्त्र भारत की राजधानी है। यह दो भागों में विभक्त है : नई दिल्ली तथा पुरानी दिल्ली ।

Delhi enjoys the unique position of the capital of free India since 1947 when the country achieved independence as a result of the sacrifices made by a number of patriots and leaders. The city of Delhi is divided into two parts i.e. New Delhi and the old Delhi.

अत्र प्राचीना नवीनाश्च बहवः स्मारकाः सन्ति यान् दृष्टुं बहवो देशीयाः विदेशीयाश्च जनाः प्रतिदिनं समागच्छन्ति । इमानि कानिचिद् भवतानि यथा—

पाण्डवनां दुर्गम्, पृथ्वीराजस्य दुर्गम्, लौहस्तम्भ, योगमायामन्दिरम्, वेधशाला, हुमायोः समाधिः, रक्तदुर्गम् (लाल किला), यवनानां महत् पूजा स्थलम्, जैनमतानुयायिनाम् जैनमंदिरं, आपागंगाधर शिवालयः, गुरुद्वारम् ।

यहाँ अनेक प्राचीन स्मारक और नवीन भवन हैं जिन्हें देखने के लिए देश और विदेश के बहुत से लोग प्रतिदिन आते हैं। इनमें से कुछ इस प्रकार हैं—

पुराना किला, पृथ्वीराज का किला, लौह स्तम्भ, योग माया का मन्दिर, वेधशाला (जन्तर-मन्तर), हुमायूँ का मकबरा, लाल किला, जामा मस्जिद, जैन मन्दिर, आपा गङ्गाधर का शिवा-

Delhi abounds in a number of old and new buildings of historical importance and places of attraction. Thousands of persons come from far and near every day to visit these places. Some of the important old places are as under :-

The Old Fort, Fort of Prithvi Raj, Iron Pillar, Yogmaya Temple of Mehrauli, Obser-

लय ( गौरी शंकर का मन्दिर ), गुरुद्वारा गुरु तेग़ बहादुर।

vatory or the Jantar Mantar, Humayun's Tomb, Red Fort, Jama Masjid, Jain Temple, Appa Gangadhar temple of the temple of Gauri Shankar, Gurudwara Sisganj.

**आधुनिकानि आकर्षणस्थलानि—**

**राष्ट्रपति भवनम्, संसद भवनम्, वस्तु संग्रहालयः, जन्तु संग्रहालयः, गान्धी दर्शनम्, गान्धी समाधिः (राजघाट), नेहरू समाधिः (शान्ति वन), लाल बहादुर शास्त्रेः समाधिः (विजय घाट), लक्ष्मीनारायण मन्दिरम् (बिड़ला मन्दिर), बुद्धोपवनम् (बुद्धा गार्डन) एवं बहु विधानि वर्तन्ते आकर्षकानि यानि विलोक्य जनाः स्वात्मानं परं धन्यं मन्यन्ते।**

आधुनिक आकर्षण स्थल—

राष्ट्रपति भवन, संसद भवन, वस्तु संग्रहालय (अजायब घर), जन्तु संग्रहालय (चिड़िया

Some modern places of importance :-

Rashtrapati Bhawan, Parliament House, Archæological Building, Zoological garden,

घर), गाँधी दर्शन, गाँधी-समाधि (राजघाट), नेहरू-समाधि (शान्तिवन), लाल बहादुर शास्त्री की समाधि (विजय घाट), लक्ष्मी नारायण का मन्दिर (बिरला मन्दिर), बुद्ध गार्डन, इस प्रकार के बहुत से आकर्षण हैं जिन्हें देख कर लोग अपने आपको धन्य मानते हैं।

Gandhi Darshan, Gandhiji's Samadhi (Raj Ghat), Nehru's Samadhi (Shanti Vana), Lal Bahadur Shastri's Samadhi (Vijay Ghat), Lakshminarayan Temple (Birla Mandir), Buddha Garden.



# भारतवर्ष विविध सम्प्रदाय निवासिनः

आर्या ईसामसीयाश्च यवनाः जैन बुद्धजाः ।
सिक्खाश्च यत्र वर्तन्ते आर्यावर्तः स उच्यते ॥

**भारत में विविध सम्प्रदायों के निवासी**

जिस देश में आर्य (हिन्दू), ईसाई, जैन, बौद्ध और सिक्ख परस्पर मिल कर रहते हैं उसका ही नाम आर्यावर्त है।

**People of different religions in India**

The country which is the home of Aryans (Hindus), Christians, Muslims, Jains, Budhists and Sikhs is known as Aryavarta.

नव बिन्दुश्च वस्वांकाः वेदांकाः शैल तुर्यगाः ।
बाण संख्या क्रमेणोक्ता एते भारतवासिनः ॥

भारत के कुल निवासियों की संख्या १९७१ की जनगणना के अनुसार ५४,७९,४९,८०९ है।

The total population of India, according to the 1971 census is 54,79,49,809.

तर्को वसुश्च खं नेत्रे नव द्वौ वन्हिबाणकम् ।
वेदाश्चेति समाहासं आर्य संख्या प्रकीर्तिताः ।।

(आर्य) हिन्दुओं की ४५,३२,९२,०८६ संख्या है।

The population of (Arya) Hindus is 45,32,92,086.

षड्वेदाः तर्कतूर्यं खं दर्शने युग्मसंख्यकम् ।
महावीर मते मग्ना जैन धर्म परायणाः ।।

जैनों की संख्या २६,०४,६४६ है।

The population of the Jains is 26,04,646.

वेदानल नवः शैवस्तन्वाब्धिर्भूररिक्रमात् ।
यवनास्तत्र समायाताः मिलितास्त्वैकरूपतः ।।

मुसलमानों की संख्या ६,१४,१७,९३४ है।

The population of the Muslims is 6,14,17,934.



बाण वाह्नल भुजौ शशि दिग्गजवह्नयः ।
बौद्धाहि यत्र तिष्ठन्ति स देशो भारतस्मृतः ॥

बौद्धों की संख्या ३८,१२,३२५ है।

The population of the Budhists is 38,12,325.

युग्मवस्वाग्नि रामायुग द्वन्द्ववेदविधुर्युता ।
ईसामसीहा ते प्रोक्ताः ईशुधर्मावलम्बिनः ॥

ईसाइयों की संख्या १,४२,२३,३८२ है।

The population of the Christians is 1,42,23,382,

शैवांक सप्त वसवो समुद्रा बाण खं विधुः ।
आर्यावर्ते समुद्भूताः सिख पंथ प्रवर्तकाः ॥

सिक्खों की संख्या १,०३,७८,७९७ है।

The population of the Sikhs is 1,03,78 797.



## अन्य मतानुयायिनां २,१८,४५६ एवं धर्मनिरपेक्षाणाम् ३०,०८२ ।

अन्य मतावलम्बियों की संख्या २,१८,४५६ है तथा धर्म निरपेक्ष भावना रखने वालों की संख्या ३०,०८२ है ।

The population of believers in other faiths is 2,18,456 and those who believe in secularism are 30,082.





## — गान्धी जीवन दर्शनम् —

गान्धी जीवन दर्शनस्य पञ्चसूत्राणि सन्ति, तानिच पञ्चव्रतात्मकानिः

प्रथमं व्रतं— सत्यव्रतम् :

विपदागच्छतु किंवा सम्पदिह तिलाञ्जलिं ददताम्,
प्राणाः कण्ठगताः स्युः सत्यं जगति न कदापि हातव्यम् ।

गाँधी दर्शन पांच सिद्धान्तों पर आधारित है जिन्हें पांच व्रतों के नाम से भी जाना जाता है।

पहला व्रत : चाहे विपत्ति आए अथवा सम्पत्ति हमें तिलांजलि क्यों न दे दे, प्राण गले

The Gandhian philosophy is based on five principles popularly known as five vrates :-

First Vrate is of the Truth or Satyam which inspires one not to leave the path of



तक भी आ जायें किन्तु जगत में सत्य को कदापि नहीं छोड़ना चाहिए।

righteousness in boundless joys and endless sorrows.

## द्वितीयं व्रतम्— अहिंसा व्रतम् :

**मनसा, वचसा, क्रियया, कस्याप्यहितं न कर्तव्यम्,**
**आत्मा सर्वत्र समः मा हिंस्यात् खलु सर्वाणि भूतानि।**

दूसरा व्रत : मन, वचन और कर्म से किसी की बुराई नहीं करनी चाहिए। आत्मा सभी में एक ही है, किसी भी प्राणी की हिंसा न करो।

The second principle is of nonviolence which teaches one not to speak ill of any body neither in thoughts, nor in words and nor in deeds. Every living being has a soul and one should not use voilence towards any one.

## तृतीयं व्रतम्— अपरिग्रह व्रतम् :

**यावज्जठरं भ्रियते तावदेव नः स्वत्वं भवति, पर-जठराणि**



प्रशोष्य यावतोदरपूर्तिः स्वार्थाय परिग्रहो न कर्तव्यः ।

तीसरा व्रत : जितने मात्र से हमारा पेट भर जाय उतने तक ही हमारा अधिकार होता है, दूसरों के पेट काट कर, अपने स्वार्थ के लिए अन्धाधुन्ध संग्रह नहीं करना चाहिये ।

The third principle is of renunciation which teaches one to own only as much as is barely necessary for one's own living and one should not try to hoard to the maximum out of one's selfish ends at others cost.

## चतुर्थं व्रतम्— शौचव्रतम् :

शुचि हृदयं शुचि चरितं भोजन वसने शुचीनि सदनञ्च,
शौचं दैविक धर्मः शुचिभिः सर्वैः सदैव भवनीयम् ।

चौथा व्रत : हृदय शुद्ध हो, चरित्र शुद्ध हो, भोजन वस्त्र और घर भी शुद्ध हों । शुद्धता दिव्य गुण है अतः सब को सदा शुद्ध रहना चाहिये ।

The fourth principle is of purity. Purity of heart and mind, purity of character, food and in every sphere of life. Purity is a divine virtue, one should always remain pure.

## पञ्चम व्रतम्— अरहस्य व्रतम् :

यत् खलु मनसि, तद् वचसि क्रिया च सदैव वचनमनुसरति,
मनोवचःक्रियैक्ये न स्याल्लोके नः किमपि रहस्यम् ।

पांचवां व्रत : जो मन में है वही वाणी में हो और जो वाणी में है उसका क्रिया अनुसरण करे। मन, वाणी और क्रिया की समरसता में हमारा जगत में कुछ भी रहस्य नहीं होना चाहिये।

The fifth principle is of simplicity. Simplicity in thoughts, words and deeds. Whatever one says it should be followed by deeds. Whatever we preach and do it should be quite consistant and free from all sorts of mystries.

गौतम बुद्धस्य पंचशील वत्स्वकीयान् पंच सिद्धान्तान् प्रतिपालयन् महात्मा गांधीरपि स्व प्राणान् उत्ससर्ज ।

गौतम बुद्ध के पंचशील के समान अपने पांच सिद्धान्तों का पालन करते हुए महात्मा गांधी ने प्राणों का उत्सर्ग कर दिया।

Like Gautam Budha's Panchsheel, living up to his five principles Mahatma Gandhi laid down his life.

गांधी




समाधि



जातस्य हि ध्रुवो मृत्युर्ध्रुवं जन्म मृतस्य च ।
तस्मादपरिहार्येऽर्थे न त्वं शोचितुमर्हसि ।। —गीता

जो जन्मा है उसकी मृत्यु निश्चित है और जिस की मृत्यु हुई है उसका जन्म निश्चित है इस लिये तू अपरिहार्य (अवश्यम्भावी) के लिये सोच करने योग्य नहीं है ।

For the born must die and for the dead, certain is birth ; on the inevitable, therefore Thou shouldst not be sad.





## — भारतीय संसद् —

**ततश्चेन्द्रप्रस्थेऽद्भुत-विरचनं शासनसभा,**
**गृहं कोष्ठैर्व्याप्तं विलसति महार्घासनयुतैः ।**

**प्रजानामपदान्तं प्रतिनिधिगणाः शासकगणैः,**
**समं यत्र स्थित्वा निज-निज विचारान् निदधते ।**

भारतीय संसद—

इन्द्रप्रस्थ में १६२१ ई० में संसद भवन का निर्माण हुआ जो निर्माण कला का अद्भुत नमूना

The Indian Parliament—

The Parliament House was built in Indraprastha in the Year 1921 which is an

है। इस भवन में जनता के निर्वाचित प्रतिनिधि शासकवर्ग के साथ बैठ कर वर्ष भर में अनेक विषयों पर अपने विचार प्रकट करते हैं।

exquisite specimen of architecture. This is the place where elected representatives of the people discuss various matters of national importance round the year sitting with the representatives of the Government.

**भारतीय-संसद् भाग-द्वये विभक्तमस्ति— (१) लोकसभा (२) राज्यसभा च। लोक-सभायाः सदस्याः सम्पूर्ण भारतात् प्रत्यक्ष-निर्वाचनद्वारा निर्वाचिता भूत्वा आगच्छन्ति। राज्यसभायाः सदस्याश्च भारतस्य प्रान्तीय विधानसभानां सदस्यैः निर्वाच्यन्ते केचिच्च राष्ट्रपतिना मनोनीताः क्रियन्ते।**

भारतीय संसद् दो भागों में विभक्त है— १. लोक सभा २. राज्य सभा।

लोक सभा के सदस्य सम्पूर्ण भारत से प्रत्यक्ष चुनाव द्वारा चुन कर आते हैं। राज्य सभा

The Indian Parliament is a bicameral body— 1. Lok Sabha and 2. Rajya Sabha.

Members for the Lok Sabha are elected through direct election by the people from all over India and members for the

के सदस्य राज्यों की विधान सभाओं के सदस्यों द्वारा चुने जाते हैं तथा कुछ राष्ट्रपति द्वारा मनोनीत किये जाते हैं।

Rajya Sabha are elected through an indirect election by the members of various State Legislatures and some are nominated by the President of India.

**इदानीं केन्द्रीय-लोकसभायाः ५२४ सदस्याः तथा राज्यसभायाः २४० सदस्याः सन्ति। केन्द्रीय मन्त्रिमण्डले मन्त्रिणां संख्या ५३ वर्तते येषु १४ मन्त्रि-स्तरस्य, २२ राज्य-मन्त्रि स्तरस्य तथा १७ उपमन्त्रि स्तरस्य मन्त्रिणः सन्ति।**

इस समय केन्द्रीय लोक सभा के ५२४ सदस्य हैं तथा राज्य सभा के सदस्य २४० हैं। केन्द्रीय मंत्रिमंडल में कुल मंत्रियों की संख्या ५३ है १४ जिनमें मंत्री स्तर के, २२ राज्य मंत्री स्तर के तथा १७ उपमंत्री स्तर के मंत्री हैं।

Presently there are 524 members of the Lok Sabha and 240 of the Rajya Sabha. The strength of the Union Ministry is fifty-three out of whch there are 14 Ministers of cabinet rank, 22 Ministers of State and 17 Deputy Ministers.

भारतं सम्प्रति २१ प्रान्तेषु एवं ६ केन्द्रशासित प्रदेशेषु विभक्तमस्ति । प्रान्तानां प्रमुखो राज्यपालः कथ्यते, केन्द्र-शासित-प्रदेशानाञ्च उपराज्यपालः । एते सर्वेऽपि जनता-निर्वाचित-प्रतिनिधीनां मन्त्रिमण्डलानाञ्च माध्यमेन निज-निज-प्रदेशानां कार्यं चालयन्ति । प्रदेश-मन्त्रिमण्डलस्य प्रमुखः मुख्य-मन्त्री, केन्द्रीय-मन्त्रिमण्डलस्य प्रमुखश्च प्रधान-मन्त्री उच्यते । दिल्ली अपि एकः केन्द्रशासित प्रदेशोऽस्ति । अस्य शासन-व्यवस्था महानगर-परिषदो माध्यमेन उपराज्यपालस्य निरीक्षकत्वे चलति । शासन-व्यवस्थायाः सञ्चालनं कार्य-कारिणी परिषद करोति । दिल्ली-प्रदेशे सम्प्रति श्री बालेश्वर प्रसाद महोदय उपराज्यपाल पदमधितिष्ठति कार्यकारि परिषदः प्रमुखश्च श्री राधारमण महोदयोऽस्ति । इदानीं भारतस्य प्रधान-मन्त्रिपदं श्रीमती इन्दिरा गान्धी समलंकरोति ।

भारत में इस समय २१ राज्य तथा ६ केन्द्र शासित प्रदेश हैं । राज्य का प्रमुख शासक

The country is divided into 21 States and 9 Union territories. Governor is the

राज्यपाल ग्रौर केन्द्रशासित प्रदेश का प्रमुख उपराज्यपाल। ये सभी जनता के चुने हुए प्रतिनिधियों की सभाग्रों ग्रौर मंत्रिमंडलों के माध्यम से ग्रपने-ग्रपने राज्यों ग्रौर प्रदेशों का शासन चलाते हैं। राज्यों के मंत्रिमंडलों के प्रमुख मुख्य मंत्री ग्रौर केन्द्रीय मंत्रिमंडल के प्रमुख को प्रधान मंत्री कहते हैं।

दिल्ली भी एक केन्द्र शासित प्रदेश है। इसकी शासन व्यवस्था महानगर परिषद् के माध्यम से उपराज्यपाल के निरीक्षण में चलती है। शासन व्यवस्था का संचालन कार्यकारिणी परिषद् करती है। दिल्ली प्रदेश में इस समय श्री बालेश्वर प्रसाद उप राज्यपाल हैं। कार्यकारी परिषद् के प्रमुख श्री राधारमण हैं तथा भारत के प्रधानमंत्री पद को श्रीमती इन्दिरा गांधी शोभित करती हैं।

head of a State and Lt. Governor is the head of a Union territory.

The Governors and Lt. Governors run the administration with the help of legislatures consisting of their cabinets and the peoples' representatives. In the States the cabinet is headed by a cheif minister and at the centre by the Prime Minister.

Delhi also is one of the Union territories. The Lt. Governor, with the help of Metropolitan Council and the Executive Council runs the administration. In the Union territory of Delhi, at present, Shri Baleshwar Prasad is the Lt. Governor and Shri Radha Raman is the Chief Executive Councillor. The Prime Minister of India is Shrimati Indira Gandhi.





लोकानां निश्छल सेवकः,
राष्ट्रीय भावनया समुच्छलित पुनीतहृत्कः,
आर्जवेन हृदयस्य सकल जन मनोविजेता;
'भारत रत्न' महा जन नेता,
भारतीय संविधान विधाता;
आचारे व्यवहारे आर्य-संस्कृतेः महास्थपति,
राजेन्द्रप्रसादो नः प्रथमो राष्ट्रपतिः।

महात्म गान्धिनः पट्टशिष्य हे !
सत्यव्रत सतत दृढ-निष्ठ हे !
स्वातन्त्र्य-महायज्ञे हुतसर्वस्व,
स्वःस्थः श्रद्धाञ्जलिमद्य नः स्वीकुरुष्व !





जनता के निष्कपट सेवक, राष्ट्रीय भावना से ओतप्रोत, पवित्र हृदय, सरल स्वभाव से सबका मन जीतने वाले, 'भारत रत्न', महान् जन-नेता, भारतीय संविधान के निर्माता, आचार और कर्म में आर्य संस्कृति के उन्नायक डा० राजेन्द्र प्रसाद हमारे प्रथम राष्ट्रपति हुए।

हे महात्मा गांधी के पट्टशिष्य, सत्यव्रत पर सदा दृढ़ रहने वाले, स्वतन्त्रता की बलि-वेदी पर सर्वस्व अर्पण करने वाले, आप हमारी श्रद्धांजलि स्वीकार करें।

A sincere servant of the people, brimming with a deep sense of nationalism; a pious soul, who won the hearts of all by his amiable temperament; a gem of India (the 'Bharat Ratna'); an architect of the Indian Constitution and an embodiment of Aryan culture by conduct and actions; Dr. Rajendra Prasad was the first President of the Indian Republic.

Our humblest salutations to thee—the disciple of Mahatma Gandhi, the firm believer of truth, the noble soul who sacrificed everything on the altar of independence.





दर्शनशास्त्र महाविज्ञाता,
अध्यात्म-ज्योतिषा कलुषित भौतिकवाद-तिमिर हर्त्ता,
राजनीति-नैपुण्या राष्ट्र-समस्या-सतत चिन्तने,
उत्पीडित प्रजा दुःख निर्हरणे,
सदाऽवहित चिन्तोऽस्माकं विद्यापतिः,
'भारत रत्न'—राधाकृष्णन् द्वितीयो राष्ट्रपतिः,

वृद्धस्त्वम् सेवा निवृत्तोऽसि,
भारतीय ज्ञान ज्योतिस्तथापि दीपयसि,
मिथ्याज्ञाने निरुत्तरीकृत प्रत्यनीक !
शतं जीव, हे ऐकात्म्येबद्ध विश्वजीव !



दर्शन शास्त्र के वृहस्पति; अध्यात्म ज्योति से कलुषित भौतिकवाद के अन्धकार को नष्ट करने वाले, राजनीति में निष्णात, राष्ट्र की चिंता में सदा रहने वाले, दु:खी जनों के दु:ख को दूर करने वाले, हे महान् विद्यानिधि हमारे चित्त में सदा बसे रहो। "हे भारत रत्न", राधाकृष्णन्, आप द्वितीय राष्ट्रपति रहे।

यद्यपि आप अब पदनिवृत्त हैं तथापि भारत की ज्ञानज्योति को प्रकाशित कर रहे हैं! मिथ्या ज्ञान वाले विरोधियों को निरुत्तर करके एकात्मा में बद्ध, हे विश्वजीव आप सौ वर्ष जीवें!

The Virhaspati in the field of philosophy;
The great dispeller of darkness of materialism by spiritual enlightenment;
The sagacious political thinker, always engrossed in solving national problems;
The great educational luminary ever present in our hearts;
'O' Bharat Ratna' Radha Krishnan! you adorned the highest office of the land as its second President.

Now you lead a retired life. Still your erudition silences the din of false knowledge. May you live for hundred years.



